हिन्दी-समिति-ग्रन्थमाला संख्या—१०

# भारतीय दर्शन

लेखक

म० म० डा० उमेश मिश्र, एम० ए०; डी० लिट्०




उत्तर प्रदेश शासन

'राजर्षि पुरुषोत्तमदास टंडन हिन्दी भवन'

महात्मा गांधी मार्ग, लखनऊ



# प्रकाशकीय

दर्शन के क्षेत्र में भारत का योगदान सबसे अधिक रहा है। सभ्यता के आरम्भ में ही इस देश के मानव ने "कुतः स्म जाताः कुत इयं विसृष्टिः", अपने जन्म और इस सृष्टि के चिन्तन के साथ जगत् को देखना आरम्भ किया। परिणामस्वरूप भारतीय जीवन का प्रत्येक क्रिया-कलाप कार्य-कारण की तर्कबुद्धि पर ढाला जाने लगा और पक्ष-विपक्ष के निर्णयानुसार सैद्धान्तिक मान्यताएँ निर्धारित होने लगी। विभिन्न विचारको द्वारा रुचियों के अनुसार विविध दर्शन-पद्धतियो का विकास होता रहा, जिससे हमे भौतिकवादी और परलोकवादी अथवा नास्तिक और आस्तिक दर्शनों की परम्परा उपलब्ध होती है।

दर्शन शास्त्र के परिशीलन से ज्ञान का परिष्कार होता है, विचारधारा परिपक्व होती है, अन्धविश्वासों से छुटकारा मिलता है और व्यवहार मे भ्रान्ति का अवसर नही आने पाता। इस तरह भारतीय दर्शन जीवन का आधार बन जाता है और ज्ञान-विज्ञान के विस्तार मे इससे अनुपम सहायता प्राप्त होती है। दर्शन शास्त्र की इसी उपयोगिता को ध्यान मे रखकर हिन्दी समिति के अनुरोध पर मूर्धन्य दार्शनिक विद्वान् म०म० डा० उमेश मिश्र ने भारतीय दर्शनो पर प्रस्तुत ग्रन्थ की रचना की थी, जिसमे विषय प्रतिपादन के तारतम्य के आधार पर सभी प्रमुख दर्शनो का परिचय सुगम भाषा मे दिया गया है। तथाकथित छः नास्तिक और छः आस्तिक दर्शनो की रूढ गणना यद्यपि कई

# आमुख

अनन्तगुणसम्पन्नमखण्डं चिन्मयं शिवम् ।
जयदेवाख्यजनकं ध्यात्वा सूगाञ्च मातरम् ॥१॥
ज्ञाननिष्ठं परं नत्वा गोपीनाथगुरुं तथा ।
उमेशस्तनुते श्रेयो भारतीयं हि दर्शनम् ॥२॥

दर्शनशास्त्र बहुत ही कठिन विषय है। इसी में भारतवर्ष की मानसिक निधि सुरक्षित है। अनादि काल से ज्ञानियों ने इस निधि की खोज की है और समय-समय पर सुन्दर तथा बहुमूल्य रत्नों को इससे निकाल कर भारतवर्ष का गौरव बढ़ाया है। इसी बहुमूल्य दर्शनशास्त्र की विचारधारा के ही लिए आज भी समस्त संसार मे भारतवर्ष का मस्तक ऊँचा है।

पढ़ने के समय से ही मेरे मन में दर्शनशास्त्र का शुद्ध भारतीय दृष्टिकोण से अध्ययन करने की तथा वैज्ञानिक दृष्टि से मनन करने की उत्कट अभिलाषा थी। पूज्य पितृचरण महामहोपाध्याय पण्डित जयदेव मिश्र तथा गुरुवर महामहोपाध्याय डाक्टर श्री गोपीनाथ कविराज जी के उपदेश एवं आशीर्वाद से वह अभिलाषा पूर्ण हुई। संस्कृत-भाषा में लिखे हुए दर्शनशास्त्र के आकर ग्रन्थों के आधार पर विशुद्ध भारतीय दार्शनिक भावना के अनुसार किसी भी भाषा मे लिखे हुए उत्तम ग्रन्थ को न देखकर मन मे खेद था, अतएव इस प्रकार के एक ग्रन्थ को लिखने की बहुत दिनों से उत्कट इच्छा थी। उत्तर-प्रदेश-शासन द्वारा आयोजित 'हिन्दी-प्रकाशन-योजना' के अधिकारियों की कृपा से आज वह इच्छा कार्यरूप में परिणत हुई। इससे मुझे बहुत सन्तोष है। इसके लिए मैं उन अधिकारियो के प्रति अत्यन्त कृतज्ञ हूँ।

भारतीय दर्शन के तत्त्व बहुत गूढ है। जिस प्रकार 'जीवन' को समझने के लिए उसके सभी अगों का व्यष्टि, समष्टि एवं समन्वय-रूप में (synthetically) ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक होता है, उसी प्रकार भारतीय दर्शनों को व्यष्टि तथा समष्टि एवं समन्वय-रूप में समझना नितान्त आवश्यक है। इनके अनुभवों

को पृथक्-पृथक् टुकडे-टुकड़े कर देने से 'आत्मा' का पूर्ण ज्ञान प्राप्त नही हो सकता और न तो इसमे कोई आनन्द ही मिल सकता है। अतएव सभी दर्शनों का व्यष्टि तथा समष्टि एवं समन्वय-रूप में अध्ययन करना आवश्यक है।

उपर्युक्त कार्य को सम्पादित करने के लिए सैद्धान्तिक रूप में कुछ बातों को प्रारम्भिक अवस्था मे जिज्ञासु को स्वीकार कर लेना आवश्यक है। पूर्ण ज्ञान प्राप्त होने पर इन सैद्धान्तिक प्रतिज्ञा-वाक्यो (premisses) का समाधान स्वयं हो जाता है—

(१) **वट-बीज-न्याय** की तरह ससार और कर्म की गति में अनादि सम्बन्ध है। ये दोनो स्वय अनादि हैं।

(२) कर्म के विना एक क्षण के लिए भी कोई नही रह सकता।

(३) कर्म करने वाले को कायिक, वाचिक तथा मानसिक, अपने प्रत्येक कर्म का, किसी न किसी रूप मे, भोग करना ही पड़ता है। इन भोगो के लिए एक या अनेक जन्म लेने पडते हे।

(४) 'जीवन' तथा 'दर्शन', इन दोनों का चरम लक्ष्य एक ही है। उस परम तत्त्व की प्राप्ति के लिए 'दर्शन' सैद्धान्तिक तथा 'जीवन' व्यावहारिक रूप है। दोनो मे परस्पर एक घनिष्ठ सम्बन्ध है, जिसको समझने से आनन्द प्राप्त होता है।

(५) 'कारण' के विना छोटी से छोटी भी घटना नही होती। हां, 'कारण' का ज्ञान सवको सदा न होना स्वाभाविक है।

(६) 'आप्तवचन' या 'आगम' को आधाररूप मे विचार के लिए मान लेना चाहिए।

इस पुस्तक मे भारतीय दर्शन की निम्नलिखित विशेषताएँ दिखायी गयी हे—

(१) इस ग्रथ के सभी अश दर्शनशास्त्र के सस्कृतभाषा मे लिखे हुए आकर ग्रन्थो के आधार पर लिखे गये हे।

(२) भारतीय दर्शनो मे परस्पर कही भी विरोध नही है। सभी दर्शनों में समन्वय अर्थात् सामञ्जस्य है। एक ही सूत्र मे सब दर्शन बँधे हुए है। ज्ञान के तथा बाह्य-जगत् के क्रमिक विकास के साथ-साथ दर्शनशास्त्र

का भी विकास हुआ है। उस विकास के क्रम को दार्शनिक विचारों के द्वारा इस ग्रन्थ मे दिखाने का प्रयत्न किया गया है।

(३) भारतीय **जीवन** तथा भारतीय **दर्शन** मे **सर्वथा ऐक्य** है—एक **व्याव-हारिक** है, दूसरा **सैद्धान्तिक** है।

(४) **सभी दर्शन एक ही उद्देश्य से**, अर्थात् दुःख की चरम निवृत्ति या परमानन्द की प्राप्ति के लिए, प्रवृत्त होते है, अतएव एक ही मार्ग के सभी पथिक है।

(५) प्रत्येक दर्शन इसी दर्शन-मार्ग का एक-एक विश्राम-स्थान है। प्रत्येक विश्राम-स्थान से स्वतन्त्र रूप मे परम तत्त्व की खोज की गयी है। अतएव एक दर्शन दूसरे दर्शन से भिन्न भी है। दृष्टिकोण के भेद से परस्पर भेद होना स्वाभाविक है, किन्तु परस्पर इनमे वैमनस्य नही है। सोपान की परम्परा में एक आगे है और एक पीछे। भेद तो स्थूल दृष्टिवालो के ही लिए है।

(६) बहुत-से लोगों की धारणा है कि भारतीय दर्शन के केवल छः विभाग है, इसी लिए दर्शनों की सख्या के विचार के समय **'षड्दर्शन'** शब्द का प्रयोग किया जाता है। परन्तु यह धारणा निर्मूल है। ये छ दर्शन कौन-से है इसमे विद्वानों का एक मत नही है। प्राचीन काल से ही विद्वानों ने दर्शन की छः से कही अधिक संख्या का भी पूर्ण विचार किया है और कही छः से कम संख्या भी स्वीकार की है। वस्तुतः चरम लक्ष्य को ध्यान में रखकर मूढ़तम अवस्था से आरम्भ कर, ज्ञान के विकास के क्रम के अनुसार विचार करने से, यह स्पष्ट मालूम होगा कि दर्शनो की संख्या सीमित नही है, और न हो ही सकती है। लक्ष्य की प्राप्ति के लिए प्रत्येक सर्वांगपूर्ण विचारधारा ही एक 'दर्शन' है जो अपने-अपने विश्राम-स्थान मे सर्वथा एक दूसरे से भिन्न है।

(७) मूढदृष्टि वाले स्थूलतम भौतिक सिद्धान्तों को मानने वाले जिज्ञासु को, स्थूल जगत् के तत्त्वो के सबध मे दार्शनिक विचार आरम्भ कर, चिन्मय जगत् मे पहुँच कर, स्थूल जगत् मे जो जड़ था उसे भी सूक्ष्म जगत् मे चेतन देखकर, भारतीय दर्शन की पूर्णता का स्पष्ट परिचय मिलता है। 'सर्व खल्विदं ब्रह्म', 'एकमेवाद्वितीयं नेह नानास्ति किञ्चन', इन श्रुतिवाक्यो का साक्षात् अनुभव इन दर्शनो के अध्ययन से होता है।

यही भारतीय दर्शन की पूर्णता या अखण्डत्व तथा सामरस्य है और अद्वैतवाद का स्वरूप है।

(८) भारतीय दार्शनिक तत्त्वो को विकसित करने में सभी दर्शन प्रयत्नशील हैं। अपने-अपने स्थान से तत्त्वों का विचार सबने किया है। अपने विचारो को अपने स्थान मे सुदृढ रखने के लिए तथा जिज्ञासु को अपने तत्त्वो का विशुद्ध परिचय देने के लिए, दर्शनों में परस्पर खण्डन-मण्डन देख पडता है, न कि किसी द्वेष-बुद्धि से। अतएव प्रत्येक दर्शन के दृष्टिकोण को ध्यान में रखकर ही उसका अध्ययन करना उचित है। अध्ययन के समय मे एक ही दार्शनिक विचारधारा पर ध्यान रखना आवश्यक है, अन्यथा दृष्टि के विक्षिप्त हो जाने पर कोई भी दर्शन समझ में नही आयेगा।

(९) आजकल आरम्भ से ही तुलनात्मक अध्ययन की परिपाटी चल पड़ी है। इसके सम्बन्ध मे मेरा निवेदन है कि तुलनात्मक अध्ययन के लिए सबसे प्रथम आवश्यक है कि जिनसे जिनकी तुलना की जाती है, उनके सिद्धान्तो को स्वतन्त्र एव विशुद्ध स्वरूप मे पृथक्-पृथक् जान लेना चाहिए, जिससे तुलना करने के समय मे किसी के मत को स्पष्ट करने मे पहले भ्रान्ति न हो जाय। इसलिए मैंने इस ग्रन्थ मे प्रत्येक दर्शन के विशुद्ध रूप को स्पष्ट करने का ही केवल प्रयत्न किया है। प्रत्येक परिच्छेद के आदि और अत मे प्रत्येक दर्शन मे परस्पर सम्बन्ध दिखाने के लिए कही-कही साधारण रूप से तुलनात्मक विचार भी किया गया है, किन्तु वास्तविक तुलना पूर्ण रूप से पश्चात् की जायगी। अभी तो प्रत्येक दर्शन के दृष्टिकोण को लोग अच्छी तरह समझें, इस विचार से ही यह ग्रन्थ लिखा गया है।

'आत्मा' को देखने का प्रयत्न करते हुए ऋषियो ने अपने भिन्न-भिन्न दृष्टिकोण से भिन्न-भिन्न समय मे उपासना के द्वारा प्राप्त अपने-अपने अनुभवो को शब्द के द्वारा नियमवद्ध किये। उन अनुभवो को उनके विषय के अनुसार सकलित कर और उन्हे भिन्न-भिन्न नाम देकर, आचार्यो ने भिन्न-भिन्न दर्शनो को प्रवर्तित किया। इन दर्शनो की संख्या अनियत है और अनन्त हो सकती है।

'आत्मा' तथा उसके 'गुणो' के क्रमिक विकास के अनुसार क्रमवद्ध एक शृङ्खला में, गोपुच्छाकार सूत्रबद्ध 'जपमाला' के समान, उन विकसित रूपों को, गूँथ कर

इस ग्रन्थ में रखने का प्रयत्न किया गया है। जिज्ञासुओं को 'आत्मदर्शन' की खोज में, जो उनका परम ध्येय है, इस प्रणाली से अग्रसर होने में सौकर्य प्राप्त होगा और उत्साह बढ़ेगा।

दर्शनों को इस सोपान-परम्परा मे संकलित देखकर जिज्ञासु को यह कभी नही समझ लेना उचित है कि इसी सोपान-परम्परा में इन दर्शनों की अभिव्यक्ति हुई है। 'आत्मदर्शन' के क्रमिक विकसित रूप को ध्यान मे रखकर लक्ष्य तक पहुँचने के लिए जिज्ञासु के सौकर्य के लिए ही, दर्शनों को इस सोपान-परम्परा में यहाँ रखने का प्रयत्न किया गया है।

दर्शनशास्त्र बहुत व्यापक और गम्भीर विषय है। आत्मा या गुरुजनों के अनुग्रह से ही दर्शनों के चरम लक्ष्य का दर्शन या ज्ञान हो सकता है, तथापि साधारण रूप से इसको समझने तथा दूसरो को लिखकर समझाने के लिए पर्याप्त साधन और समय की अपेक्षा होती है। इसलिए यह ग्रन्थ अनेक अशों में अपूर्ण है। इसके लिए हम क्षमा-प्रार्थी है।

गुरुजनों के अनुग्रह से साक्षात् स्वानुभव से जो कुछ ज्ञान प्राप्त हुआ है उसके आधार पर दार्शनिक तत्त्वों का विचार करने में मैंने कही-कही निष्पक्ष दृष्टि तथा विशुद्ध हृदय से दार्शनिकों के विचारों की समालोचना की है, कुछ अभिनव बातों की भी खोज की है, जिन्हें हमने तथ्य समझा है। विद्वानो से विनीत प्रार्थना है कि आवेश में आकर प्राचीन परम्परा को ही एकमात्र मापदण्ड समझ कर मेरे प्रयत्न को तिरस्कृत न करें। स्वस्थ चित्त से, तत्त्वैकमात्रदृष्टि से, विचार करे, तथापि यदि दोष हो, तो मुझपर अनुग्रह कर सूचित करे। मनुष्य की कृति मे दोष होना तो स्वाभाविक ही है।

**इति शम्**

**उमेश मिश्र**

'तीरभुक्ति'

प्रयाग

सं० २०१४ वि०

## दूसरे संस्करण की

# भूमिका

आज मुझे बहुत ही हर्ष है कि इस पुस्तक का द्वितीय संस्करण अपेक्षित है। जिज्ञासु पाठकों को, विशेष कर विद्यार्थियों को इस ग्रन्थ से लाभ हुआ, आनन्द हुआ, उन्होंने इसे आदर दिया, यह जानकर मुझे बहुत सन्तोष है। इसके लिए मैं सभी का कृतज्ञ हूँ।

भारतीय दर्शन जीवन, धर्म तथा ज्ञान के चरम लक्ष्य को साक्षात् चक्षु से ही दिखाने का एकमात्र साधन है। वस्तुत प्रत्यक्ष ही एकमात्र तत्त्व को दिखा सकता है और अन्य प्रमाण तो केवल व्यावहारिक साधन है। इसी लिए प्रत्यक्ष को ही सभी प्रमाणों का मूल समझना उचित है। अतएव भर्तृहरि ने भी कहा है–'आगतानागतज्ञानं प्रत्यक्षान्न विशिष्यते'। भूत और भविष्य सभी प्रत्यक्ष ही है। जो अभी प्रत्यक्ष है वही एक क्षण के पश्चात् भूत हो जाता है और वही पुनः कालचक्र में पडकर भविष्य होकर पुन प्रत्यक्ष-कोटि में आता है। यह कालचक्र अनादि है और इसी पर सभी ज्ञान आश्रित हैं।

अनेक दृष्टिकोण से तथा इस मध्य जो कुछ गुरुकृपा से अनुभव प्राप्त हुआ है उसके आधार पर इस ग्रन्थ मे अनेक स्थलों मे परिवर्धन तथा सशोधन मैंने किया है। आशा है, पाठकों को इनसे अधिक लाभ होगा। इति शम्।

उपकुलपतिभवन,
संस्कृत विश्वविद्यालय,
दरभङ्गा
व्यासपूर्णिमा, १८८४ शकाब्द

उमेश मिश्र

# विषय-सूची

## प्रथम परिच्छेद

भारतीय दर्शन का स्वरूप 1

दार्शनिक विचार के लिए उपयुक्त देश, ३; दार्शनिक वातावरण का प्रभाव, ४; जीव की बहिर्मुखी प्रवृत्ति, ५; अन्तर्मुखी प्रवृत्ति की वश्यकता, ५; **दर्शन की परिभाषा,** ५—दर्शन शब्द का अर्थ, ५; **दर्शन का** ान लक्ष्य, ६—जीवन दुख:मय है, ६; जीवन का चरमलक्ष्य, ७; जीवन ौर दर्शन का सम्बन्ध, ७; **परम-तत्त्व को देखने का उपाय,** ९—दु खनाश के ाधन, ९; परम तत्त्व के साक्षात्कार से मुक्ति, १०, तर्क की आवश्यकता, ११; ाधिकारी बनने की आवश्यकता, ११—अधिकारी को ज्ञान या परमानन्द ी प्राप्ति, ११; **आक्षेप और उनका परिहार,** १२—भारतीय दर्शन का लक्ष्य, १२; अन्धविश्वास, १३; तत्त्वों का साक्षात् अनुभव, १४; भारतीय दर्शन की प्रगतिशीलता, १४; **दर्शनों का वर्गीकरण,** १४—दर्शनशास्त्र का स्वरूप, १४, दर्शनो मे समन्वय, १५; उपनिषदो की विशेषता, १५, दर्शनो के वर्गीकरण की आवश्यकता, १५; प्रतिपक्षियों के कारण वर्गीकरण, १६; उपनिषदो के पूर्व का वर्गीकरण, १६; दर्शनों की संख्या, १७, दर्शनों की सख्या-परम्परा, १७; दर्शनसख्या का नियम, १८, **दर्शनों में परस्पर सम्बन्ध,** १८—दर्शनो मे समन्वय, १८; दर्शनों मे क्रम, १९; दर्शनों में सापेक्षता, १९; दर्शनो मे दृष्टिकोण के भेद से भेद, १९, चार्वाक-भूमि, २०; समन्वय दृष्टि से भारतीय दर्शनो का ज्ञान, २१; न्याय-वैशेषिकभूमि, २१; साख्य भूमि, २२, शाकर-वेदान्तभूमि, २३, काश्मीरीय शैवदर्शन-भूमि, २४।

## द्वितीय परिच्छेद

ाद में दार्शनिक विचार २७

उपक्रम, २७; प्राचीनतम प्रमाण, २७; शब्द की अवस्थाएँ, २८ ; वेद दर्शन-ग्रन्थ नही, २८, कर्म या उपासना दर्शन का अग, २८, वेद मन्त्रों के ऋषि

और देवता, २९; वेदों का नामकरण, २९; एक ही वेद से चार वेद, ३०; ऋग्वेद के मन्त्रों मे चारों वेदों के नाम, ३१; अधिकार-भेद का विचार ३१; अभय-ज्योति-रूप में आत्मा की खोज, ३२; ज्ञान के लिए आत्मसमर्पण, ३२; ज्ञान के लिए अभिमान का परित्याग, ३३; परम सुख की प्राप्ति का साधन, ३३; वेद में सृष्टि का विचार, ३४; वेद में एक व्यापक शक्ति, ३५-३६; वेद का विषय, ३७; **आचार का निरूपण, ३७**—वेद में सदाचारपालन, ३७; **कर्मवाद, ३८**—पुण्य और पाप, ३९; वेद मे कर्मगति की चर्चा, ३९; कर्मवाद का उल्लेख, ३९; कर्मफल, ४०; दूसरे के किये हुए कर्मों का भोग, ४०; दर्शन की विचारधारा, ४१; **देवता को ही आत्मा समझना, ४१**—उपासना से दु.ख-निवृत्ति, ४१; ब्राह्मण तथा आरण्यक, ४२; साधक की अतृप्ति, ४२; 'एक' की खोज, ४३; यज्ञ और विष्णु का अभेद, ४३; 'ब्रह्म-भावना' का उदय, ४३; ब्राह्मणग्रन्थ मे 'ब्रह्म' और 'आत्मा', ४३; आरण्यक मे ब्रह्म की भावना, ४४; वेदान्त के ब्रह्म की भावना, ४४; आत्म-भावना का उदय, ४४; ब्रह्म और आत्मा का अभेद, ४५; ज्ञान के विकास के साथ आत्मभावना का उदय, ४६; ब्राह्मण तथा आरण्यक में सृष्टि-विचार, ४६; मनुष्य मे ही आत्मा की अभिव्यक्ति, ४६; आरण्यक में 'पाकज-प्रक्रिया', ४७; आचारपालन का निर्देश, ४७; **उपनिषदों में दार्शनिक विचार, ४७**—उपासना दर्शन का अग, ४८; वैदिक मन्त्रों के विभाग, ४८; उपनिषद् की विशेषता, ४८; 'अभेद' की साक्षात् अनुभूति, ४८; उपनिषद् शब्द का अर्थ, ४९; अविद्यानाश के उपाय, ४९; शिष्यो की शकाओं की निवृत्ति, ४९; उपनिषद् में तत्त्वविचार, ५०; सभी दर्शनों का मूल, ५०; अधिकार-भेद का विचार, ५०; उपनिषदों का ध्येय, ५१; **उपनिषदों का वर्गीकरण, ५१**—वेदों की परम्परा, ५१; वेदो के उपनिषद्, ५२; ईश, ५२; केन, ५२; कठ, ५२; प्रश्न, ५३; मुण्ड, ५३; माण्डूक्य, ५३; गौडपाद-कारिका, ५३; तैत्तिरीय, ५४; ऐतरेय, ५४, छान्दोग्य, ५४; बृहदारण्यक, ५५; **उपनिषदों का रचनाकाल, ५५**—उपनिषद्-काल, ५५; महाभारत से पूर्व उपनिषदों की रचना, ५६; श्रुतियो का लिपिबद्ध होना, ५६; **उपनिषद् के विषय, ५७**—दार्शनिक सूत्रों का मूल, ५७; उपनिषद् का मुख्य विषय, ५७; आत्मा सब से प्रिय तत्त्व, ५८; आत्मा का स्वरूप, ५८; ब्रह्म के रूप, ५९; जीवात्मा का स्वरूप, ५९; स्वप्नावस्था, ५९; मरणकाल मे जीव का स्वरूप, ६०; वासना से दूसरे जन्म का निर्णय, ६०; कर्मानुसार भविष्य जीवन, ६०; जीवन्मुक्ति,

६०; उपनिषद् में सृष्टि-प्रक्रिया, ६१; उपनिषद् में कर्म-विचार, ६१;
आत्मसाक्षात्कार के उपाय, ६१; योगाभ्यास की अपेक्षा, ६२; आत्मज्ञान
की अनुभूति-प्रक्रिया, ६२।

## तृतीय परिच्छेद

६४

### भगवद्गीता में दार्शनिक विचार

उपक्रम, ६४; अर्जुन का अभिमान, ६४; अर्जुन का मोह और आत्म-समर्पण,
६४; अर्जुन की विरक्ति, ६५; भगवान् का उपदेश, ६५; ज्ञान और कर्म
का उपदेश, ६५; उपनिषद् और गीता, ६६; गीता का महत्त्व, ६६; महा-
भारत का महत्त्व, ६७; महाभारत का रचनाकाल, ६७; **गीता के प्रति**
**आक्षेप, ६७**—गीता-ग्रंथ, ६७; आक्षेपों के समाधान, ६८; अर्जुन की याचना,
६८; युद्ध-क्षेत्र में ही गीता का उपदेश, ६८; कृष्ण की महिमा का ज्ञान,
६९; भगवान् की प्रतिज्ञा, ६९; उपदेश ग्रहण करने की योग्यता ७०;
आत्मोपदेश के लिए उचित स्थान, ७०; उपदेश के लिए सुअवसर, ७०;
उपदेश के लिए समय, ७०; **गीता के मुख्य उपदेश, ७१**—कर्त्तव्यपालन,
७१; वस्तु का नाश नही होता, ७१; अनासक्त कर्म, ७१; भक्ति और भक्त
की महिमा, ७२; साधक के कर्त्तव्य, ७३; भगवान् का स्मरण, ७३; शोक-
मोह की निवृत्ति, ७३; योगाभ्यास की आवश्यकता, ७४; निष्काम कर्म की
महिमा, ७४; **मुक्ति की अवस्था, ७५**—उचित और अनुचित कर्म, ७५;
परागति, ७५; अपरागति, ७५; पारगति के भेद, ७६; जीवन्मुक्ति, ७६;
**पदार्थों का विचार, ७६**; तीन प्रकार के तत्त्व, ७६; अपरा प्रकृति, ७७;
परा प्रकृति, ७७; जीव और भगवान् में भेद, ७७; 'माया' भगवान् की
शक्ति है, ७८; दिव्यरूप, ७९; अवतार का उद्देश्य, ७९; अवतार के लिए
दो वस्तुओं की आवश्यकता, ७९; भगवान् के कर्म करने का लक्ष्य, ८०;
भगवान् के कर्म, ८०; गीता का अद्वैत-तत्त्व, ८०; वासुदेव-तत्त्व, ८०;
वर्णाश्रमधर्म, ८१; गीता वैष्णवों का आगम, ८१।

## चतुर्थ परिच्छेद

८२

### चार्वाक-दर्शन

उपक्रम, ८२; रुचि के अनुसार आत्मा का ज्ञान, ८२; ज्ञान मे परिवर्तन, ८२;
अतिस्थूल दृष्टि, ८३; मत के प्रवर्तक, ८३; चार्वाक मत का आरम्भ, ८३;

प्राचीन रूप, ८३; कालवाद, ८४; स्वभाववाद, ८४; 'स्वभाव' की व्यापकता, ८४; नियतिवाद, ८५; यदृच्छावाद , ८५; रामायण और महाभारत में भौतिकवाद, ८५, **साहित्य, ८६**—बृहस्पति के सूत्र, ८६; **तत्त्वों का विचार, ८७**—प्रमेय-विचार, ८७; आवरण का अभाव—'आकाश', ८८; प्रमाण, ८८; प्रत्यक्ष के भेद, ८८, मतखण्डन का अभिप्राय, ८८; प्रत्यक्ष-प्रमाण, ८९; प्रमाणो का आधार, ८९; **उत्पत्ति की प्रक्रिया, ८९**—स्रष्टा या ईश्वर, ८९; सयोग तथा समवाय, ९०; चैतन्य और जीवन की उत्पत्ति, ९०; संस्कार के द्वारा स्मृति, ९०; आचार-विचार, ९०; नास्तिक, ९०; स्वर्ग और नरक, ९१; जीवनसुख, ९१; **आत्मा का विचार, ९१**—आत्मा की खोज, ९२, आत्मा का स्वरूप, ९२, आगम, तर्क तथा अनुभव, ९२; धन ही आत्मा, ९२; पुत्र ही आत्मा, ९३; देहात्मवाद, ९३, इन्द्रियात्मवाद, ९३; प्राणात्मवाद, ९४; आत्ममनोवाद, ९४; आलोचन, ९५।

## पञ्चम परिच्छेद

जैन-दर्शन ९७

ज्ञान के विकास मे जैन-दर्शन का स्थान, ९७; आस्तिक दर्शनो के साथ सादृश्य, ९८; **जैन-सिद्धान्त के प्रवर्तक, ९८**—महावीर से पूर्व का समय, ९८; आचार्य-परम्परा, ९८; महावीर, ९९; महावीर के उपदेश, ९९; पाँच व्रत, ९९, गुण-स्थान, १००, तीर्थकर, १०१; गणधर, १०२, महावीर की शिष्य-परम्परा, १०२, श्वेताम्बर और दिगम्बर, १०२, **श्वेताम्बर तथा दिगम्बर जैनो में परस्पर भेद, १०२; साहित्य, १०४**—श्वेताम्बर-सम्प्रदाय के आगम, १०५; पुव्व, १०५, उपाग, १०५, प्रकीर्ण, १०५; छेदसूत्र, १०५, मूलसूत्र, १०५, चूलिकसूत्र, १०५; **दार्शनिक तथा उनके ग्रन्थ, १०५**—श्वेताम्बर-सम्प्रदाय के आचार्य, १०५; भद्रबाहु (प्रथम), १०५; उमास्वाती, १०६, कुन्दकुन्दाचार्य, १०६, सिद्धसेनदिवाकर, १०६; सिद्धसेनगणि १०६, हरिभद्रसूरि, १०६, मल्लिषेणसूरि, १०६; मलधारि राजशेखरसूरि, १०७, **दिगम्बरसम्प्रदाय के आचार्य, १०७**—ज्ञानचन्द्र, १०७; गुणरत्नसूरि, १०७, यशोविजयगणि, १०७; कुन्दकुन्दाचार्य, समन्तभद्र, अकलकदेव विद्यानन्द, माणिक्यनन्दिन, प्रभाचन्द्र, अमृतचन्द्रसूरि, देवसेन

भट्टारक, लघुसमन्तभद्र, अनन्तवीर्य, नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती, श्रुतसागरगणि, धर्मभूषण, यशोविजयसूरि, १०७; **तत्त्वों का विचार**, १०७—जीवतत्त्व, १०८; जीव का स्वरूप, १०८; जीव के गुण, १०८; प्रतिक्षण परिणाम, १०९; पर्याय, ११०; अनेकान्तवाद, ११०; जीव के भेद, ११०; अजीव-तत्त्व, १११; अजीव-तत्त्व के भेद, १११; अजीव-तत्त्व के गुण, १११; धर्मास्तिकाय, १११; अधर्मास्तिकाय, ११२; आकाशास्तिकाय, ११२; पुद्गलास्तिकाय, ११२; 'शब्द' आकाश का गुण नहीं, ११३; अस्तिकाय द्रव्यो मे साधर्म्य और वैधर्म्य, ११३; काल, ११४, आस्रवतत्त्व, ११४; आस्रव का स्वरूप, ११५; आस्रव के भेद, ११५, बन्धतत्त्व, ११५; बन्ध का स्वरूप, ११५; सवरतत्त्व, ११६; सवर का स्वरूप, ११६; सवर के भेद, ११६; समितियाँ, ११६; गुप्तियाँ, ११६; व्रत, ११७; धर्म, ११७; अनुप्रेक्षाएँ, ११७; परीषह, ११७; परीषह के भेद ११८; चारित्र के भेद, ११८; निर्जरातत्त्व, ११८; निर्जरा का अर्थ, ११८; निर्जरा की प्राप्ति, ११८; निर्जरा के भेद, ११९; तपस्या के भेद, ११९; मोक्षतत्त्व, ११९; मोक्ष के भेद, ११९; **प्रमाणविचार**, १२०; दर्शन-ज्ञान के भेद, १२०; साकार-ज्ञान के भेद, १२०; प्रमाण, १२०; प्रमाण का लक्षण, १२१; प्रमाण के भेद, १२१; प्रत्यक्ष-प्रमाण, १२१; प्रत्यक्ष के भेद, १२१; मतिज्ञान, १२२; अवग्रह, ईहा, अवाय, धारणा, १२२; श्रुतज्ञान, १२२; मति और श्रुति में भेद, १२२; पारमार्थिक प्रत्यक्ष के भेद, १२३; केवलज्ञान, विकलज्ञान, अवधिज्ञान, मन पर्यायज्ञान, १२३; परोक्ष-प्रमाण, १२४; अनुमान-प्रमाण, १२४; **पञ्चावयव** परार्थानुमान, १२४; प्रतिज्ञा, हेतु, दृष्टान्त, उपनय, १२४; निगमन, १२५; **दशावयव** परार्थानुमान, १२५; प्रतिज्ञा, प्रतिज्ञा-विभक्ति, हेतु, हेतु-विभक्ति, विपक्ष, विपक्ष-प्रतिषेध, दृष्टान्त, आशका, १२५; आशंका-प्रतिषेध, १२६; निगमन; हेत्वाभास, १२६; पक्षाभास, १२६; हेत्वाभास, असिद्ध, विरुद्ध, अनैकान्तिक, १२६; दृष्टान्ताभास, १२७; दूषणाभास, १२७; शब्द-प्रमाण, १२७, **नय**, १२७—यथार्थज्ञान और नय, १२७; नय के भेद, १२८; कर्मवाद, १२८; जीव और कर्म का सम्पर्क, १२८; स्याद्वाद या अनेकान्तवाद, १२९, सत् का स्वरूप, १२९; परिणामिनित्यत्ववाद, १२९; सप्तभगीनय का उदाहरण, १३०; **आलोचन**, १३१—आत्मा अवयवी है, १३२; अभेद मे भेद, १३२; आचार के अव्यावहारिक नियम, १३२; आचार-मापक तत्त्व, १३३।

## षष्ठ परिच्छेद


बौद्ध-दर्शन १३४

आचार-शास्त्र, १३४; गौतम की जन्म-कथा, १३४; गृह-त्याग, १३५; बुद्धत्व की प्राप्ति, १३५; लोक-कल्याण, १३५; आर्य-सत्य, १३६; व्यावहारिकता से कल्याण, १३६; दुःख की कारण-परम्परा, १३७; प्रतीत्यसमुत्पाद, १३७; अष्टाग-मार्ग, १३९; बुद्धत्व-प्राप्ति के पूर्व की अवस्थाएँ, १३९; श्रावकपद, १४०; प्रत्येकबुद्ध, १४०; बोधिसत्त्व, १४१; सघ के नियम, १४१; बुद्ध के उपदेश, १४१; अधिकारभेद के विचार का अभाव, १४२; **पाली भाषा में बौद्ध-साहित्य, १४३**—विनयपिटक, १४३; सुत्तपिटक, १४३; पाँच निकाय, १४३, अभिधम्मपिटक, १४४; **बौद्धमत के विभाग १४४**—प्राचीन बौद्ध-सम्प्रदाय १४४; स्थाविरवाद के भेद, १४४; महासांघिक के भेद, १४५; महायान और हीनयान, १४५; महायान और हीनयान के भेद, १४५; हीनयान की चार भूमियाँ, १४६; महायान की दश भूमियाँ, १४६; आध्यात्मिक विचार की परम्परा, १४७; बौद्धो का आस्तिको से भेद, १४८; **बौद्धमत के सम्प्रदाय १४९**—वैभाषिक मत १४९; सौत्रान्तिक मत, १५०; योगाचार या विज्ञानवाद, १५०; माध्यमिक या शून्यवाद, १५०।

**हीनयान-सम्प्रदाय—१. वैभाषिक मत**—साहित्य, तत्त्वविचार, १५१; स्कन्धों का विवेचन, १५२; आयतनो का निरूपण, १५२; धर्म का स्वरूप, १५२; धातुओ का निरूपण, १५३; धर्मों के भेद, १५३; जगत् का विषयगत विभाग, १५३; असंस्कृत धर्म, १५३; असस्कृत धर्म के भेद, १५४; प्रतिसख्यानिरोध, १५४; अप्रतिसख्यानिरोध, १५४; आकाश, १५४; संस्कृत धर्म के भेद, १५४; रूप-चित्त-चैतसिक-चित्तविप्रयुक्त, १५५-५६; निर्वाण, १५६; प्रमाण, १५६; प्रत्यक्ष १५६; प्रत्यक्ष के भेद, १५६; प्रत्यक्ष का विषय, १५७; अनुमान के भेद, १५७; स्वार्थनुमान, १५७-५८; परार्थानुमान और उसके भेद, १५८-५९; हेत्वाभास और उसके भेद, १५९-१६०; अनुभव और अनुभव के भेद, १६०; ज्ञान की प्रक्रिया, १६०; इन्द्रियो का सन्निकर्ष, १६०; आलोचन (वैभाषिक मत) १६०।

**२. सौत्रान्तिक मत**—अन्तर्जगत् में प्रवेश, १६१; सौत्रान्तिक मत के आचार्य, १६२; तत्त्वविचार, १६२; निर्वाण का स्वरूप, १६२; शब्द,

१६२; कार्यकारणभाव, १६२; काल, १६२; ज्ञान, १६२; परमाणु, १६२; प्रतिसंख्यानिरोध, १६३; अप्रतिसंख्यानिरोध, १६३।

**महायान-सम्प्रदाय—१. योगाचार या विज्ञानवाद, १६३**—योगाचार का स्वरूप, १६३; साहित्य, १६४—मैत्रेयनाथ, असग, वसुबन्धु, स्थिरमति, दिङ्नाग, धर्मकीर्ति, १६४; विज्ञानवाद के सिद्धान्त, १६४—विज्ञान-आलय-विज्ञान, प्रवृत्तिविज्ञान, १६५, योगज प्रत्यक्ष, १६५।

**२. माध्यमिक या शून्यवाद, १६६**—स्वरूप, १६६; नामकरण का उद्देश्य, १६७; साहित्य, १६७—नागार्जुन, आर्यदेव, चन्द्रकीर्ति, बुद्धपालित, शान्तिदेव, शान्तरक्षित, १६७-६८; शून्यवाद के सिद्धान्त, १६८—दो प्रकार का सत्य, १६८-६९; समाधि की आवश्यकता, १६९, बौद्धन्याय की चर्चा, १७०-७१, **आलोचन**—आस्तिक तथा बौद्ध-दर्शनो मे समता, १७१; बौद्ध-मत के अध.पतन के कारण, १७२-७३।

## सप्तम परिच्छेद

न्याय-दर्शन १७४

न्याय-दर्शन की पृष्ठभूमि, १७४, ईश्वर तथा आत्मा का पृथक् अस्तित्व, १७४, सशय, १७५; निर्णय, १७५; तर्क की आवश्यकता, १७६; तर्क प्रमाणों का सहायक, १७७, तर्क का महत्त्व, १७७; तर्कशास्त्र की प्राचीनता, १७७; **आधुनिक न्यायशास्त्र की उत्पत्ति**—अनधिकारी बौद्धों की दशा, १७८; गौतमसूत्र की रचना, १७९; **साहित्य, १७९**—न्यायसूत्र के रचयिता, १८०; न्यायशास्त्र के पदार्थ, १८०; न्यायभाष्य, १८०, न्यायवार्तिक, १८०; न्यायसूचीनिबन्ध, १८०; तात्पर्यटीका, १८०; न्यायपरिशुद्धि, न्यायकुसुमाञ्जलि, न्यायसार, न्यायमञ्जरी, १८१, नव्यन्याय की उत्पत्ति, १८१, तत्त्वचिन्तामणि, १८२; नव्य तथा प्राचीन न्याय मे भेद, १८२; **पदार्थनिरूपण, १८२**—प्रमाण, प्रमाणों की सख्या, १८३; प्रमेयनिरूपण, १८३, आत्मा, १८४; शरीर, इन्द्रिय, १८५; अर्थ, बुद्धि, मनस्, १८६; प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्य-भाव, फल, दु.ख, अपवर्ग, १८७; मोक्षप्राप्ति की प्रक्रिया, १८८, सशय, १८८; प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, १८९; तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, १९०; छल, जाति, निग्रहस्थान, १९१, **ज्ञान और प्रमाण, १९१**—ज्ञान के भेद, स्मरणात्मक ज्ञान, १९१, अनुभवात्मक ज्ञान, यथार्थ एव अयथार्थ ज्ञान, १९२; प्रत्यक्षप्रमाण, प्रत्यक्ष के भेद, १९२; सन्निकर्ष के

भेद, १९३-९५; मीमांसकों का मत, १९६; मन, आत्मा तथा त्वगिन्द्रिय का सन्निकर्ष, १९६; मानसिक सन्निकर्ष, अलौकिक सन्निकर्ष, १९७-९८; अनुमान-प्रमाण, १९८; अनुमान की प्रणाली, १९९; अनुमान के भेद, २००-२०१; हेतु के दोषों से बचने का नियम, २०१-२०२, हेत्वाभास के भेद, २०३-२१३; उपमानप्रमाण, २१४; उपमान का स्वरूप, २१४; शब्दप्रमाण, शब्दप्रमाण स्वरूप, २१४; वाक्यार्थबोध के नियम, २१४-२१६; वाक्यों के भेद, २१६; प्रमाणों का प्रामाण्य, २१६-१७; **कार्यकारणभाव, २१७**—असत्कार्यवाद, २१७; कारण का लक्षण, २१८; अन्यथासिद्ध के उदाहरण, २१८; कारण के भेद, २१९; समवायिकारण, २१९; **सम्बन्ध का विचार, २१९**—संयोगसम्बन्ध, २१९; द्रव्य के भेद, २१९; अयुतसिद्ध और समवाय-सम्बन्ध, २१९-२२१, असमवायिकारण, २२१-२२२; निमित्तकारण, २२३; कारणो की विशेषताएँ, २२३; करण, २२३; **ईश्वर या परमात्मा, २२४**—ईश्वर के विषय मे उदयन का मत, २२४; ईश्वरसिद्धि की युक्तियाँ, २२४-२५; **आलोचन, २२६**।

## अष्टम परिच्छेद

वैशेषिक-दर्शन २२७

**वैशेषिक-दर्शन का महत्त्व, २२७; साहित्य, २२८**—आदिप्रवर्तक कणाद, रावण, भरद्वाज, प्रशस्तपाद, वल्लभाचार्य, २२८; शकर मिश्र, २२९; न्याय-वैशेषिक-दर्शन, २२९; विश्वनाथ, अन्नम्भट्ट, वरदराजमिश्र, जगदीश, २२९; वैशेषिक-दर्शन का नामकरण, २२९; **पदार्थों का विचार, २३०**—पदार्थों के भेद, २३०-३२; दृष्टिकोण, २३२; **परमाणुकारणवाद तथा सृष्टि और संहार की प्रक्रिया, २३२**—प्रलय की अवस्था, २३२; प्रलय में जीवात्मा, २३३; सृष्टि का कारण तथा उसकी प्रक्रिया, २३३; सहार की प्रक्रिया, २३४; न्यायमत, वैशेषिकमत, २३४; ज्ञान का विचार, २३४; अविद्या के भेद, २३५; विद्या के भेद, २३५; आर्षज्ञान, २३५; कर्म, २३६; कर्म के भेद, २३६; न्याय-वैशेषिक के मतों मे परस्पर भेद, २३६-३८।

## नवम परिच्छेद

मीमांसा-दर्शन २३९

मीमांसाशास्त्र का स्वरूप, २३९-४०; शास्त्र के नामकरण की युक्ति, २४०; मीमासा का दृष्टिकोण, २४०; **साहित्य, २४१**—प्राचीन आचार्य, २४१;

मीमांसाशास्त्र के विषय, २४१; शबरस्वामी, कुमारिल भट्ट, २४२; मण्डन मिश्र, प्रभाकर मिश्र, शालिकनाथ मिश्र, पार्थसारथि मिश्र, मुरारि मिश्र, २४३; खण्डदेव, गागाभट्ट, अप्पय्य दीक्षित, नारायण भट्ट, नीलकण्ठ दीक्षित, शंकर भट्ट, २४४; **सिद्धान्तों का विचार, २४४**—प्रभाकरमत, २४४, पदार्थ, २४४-४६; कुमारिलमत, २४६; पदार्थ, २४६-४७; मुरारिमिश्रमत, २४७; पदार्थ, २४७-४८; भाट्टमत—इन्द्रियाँ, २४८, **ईश्वर या परमात्मा, २४९**—ईश्वर का निराकरण, २४९; परमात्मा, २४९; जीवात्मा, २५०; प्रभाकरमत, २५०-५१; मुक्ति का स्वरूप, २५१; भाट्टमत—मुक्ति-प्राप्ति की प्रक्रिया, २५१-५२, मुक्त जीव को आत्मज्ञान नही होता, २५२; प्रभाकरमत, २५२; मुक्ति की प्रक्रिया, २५३; भाट्ट और गुरु मत में मोक्ष, २५३-५४; **प्रमाण-विचार, २५४**—धर्म, २५४; प्रमाण का लक्षण, २५४; भाट्टमत—प्रमाण के भेद, २५४-५५; प्रभाकरमत—प्रमाण के भेद, २५५; सन्निकर्ष, २५६; प्रत्यक्ष के भेद, २५६; योगज प्रत्यक्ष, २५६; अनुमान, उपमान तथा शब्द-प्रमाण और उसके भेद, २५६-५७, वेद धर्म मे प्रमाण, २५७; अपौरुषेय और स्वप्रकाश, २५७; प्रभाकरमत मे शब्दप्रमाण, २५८; उपमानप्रमाण—भट्टमत, प्रभाकरमत, २५८-५९; अर्थापत्ति और उसके भेद, २५९-६०; अनुपलब्धिप्रमाण—भट्टमत, प्रभाकरमत, २६०; सम्भवप्रमाण, २६०; ऐतिह्यप्रमाण, २६१, प्रतिभाप्रमाण, २६०; **प्रामाण्यवाद, २६१**—प्रामाण्यविचार का महत्त्व, २६०, प्रामाण्यविचार का स्वरूप, २६१-६२; मीमासको के स्वत प्रामाण्यवादी होने का कारण, २६२; भट्टमत, प्रभाकरमत, नैयायिकमत, २६२-६३, मुरारिमत, २६३-६४, **भ्रान्तिज्ञान, २६४**—प्रभाकरमत, २६४-६५; कुमारिलमत, २६५-६६; **आलोचन, २६६**; आत्मा, ईश्वर, मुक्ति, २६६ ।

## दशम परिच्छेद

साङ्ख्य-दर्शन २६७

साङ्ख्य का स्वरूप, २६७-६८; 'साङ्ख्य' शब्द का अर्थ, २६८६९; साङ्ख्य की प्राचीनता, २६९, साङ्ख्यशास्त्र के रहस्य का लोप, २७१, बौद्धिक पदार्थों के चिन्तन से दूर होना, २७१, **साङ्ख्यदर्शन की भूमि, २७२**—**साङ्ख्यदर्शन के आचार्य तथा उनके ग्रन्थ २७२**—कपिल, आसुरि, पञ्चशिख, २७३, पञ्चशिख के सूत्र, २७४-७५; विन्ध्यवास, विज्ञानभिक्षु, ईश्वरकृष्ण, २७६, साङ्ख्यकारिका, साङ्ख्यकारिका की टीकाएँ, २७७-८०,

**तत्वों का विचार**, २८०—न्याय-वैशेषिक के नित्य द्रव्य, २८०; साङ्ख्य के तत्त्व, २८०; परिणाम, २८१; गुणों का रूप, २८१; परिणाम के भेद, २८२; सृष्टि का कारण, २८३; कार्यकारण का स्वरूप, २८३; सत्कार्य की सिद्धि, २८४-८५; **तत्त्वविचार**, २८६—प्रकृति से तत्त्वों की अभिव्यक्ति, २८६-९२; बुद्धि, अहकार, २८७; गुणो का स्वभाव, २८७, अहकार का स्वरूप, २८८; इन्द्रियां, २८८-८९; तन्मात्राएँ पाँच भूत, २८९-९०; परमाणु का स्वरूप, २९०; तत्त्वों की अभिव्यक्ति, २९१-९२; साङ्ख्य के पंचभूत, २९२; व्यक्त के धर्म, २९३-९४; अव्यक्त या प्रकृति की सिद्धि, २९५-९६; अव्यक्त के धर्म, २९६-९७; **'ज्ञ' का विचार**—'ज्ञ' के धर्म, २९७; साङ्ख्य में एक पुरुष, २९७-९८; साङ्ख्य की लुप्त-कारिका, २९८; अव्यक्त और बद्धपुरुष की सिद्धि, २९८-३००; **'ज्ञ' (पुरुष)** वहुत नही है, ३००; बद्ध पुरुष बहुत है, ३००; बद्ध पुरुष की सिद्धि, ३०१-३०४, **पुरुषबहुत्ववाद** और उसका निराकरण, ३०३-३०५; साङ्ख्य मे तीन प्रकार के पुरुष, ३०५; **'ज्ञ'** के अन्य धर्म, ३०५; चेतन और जड मे परस्पर आरोप, ३०६; **प्रमाणविचार**, ३०६—प्रमाण का लक्षण, प्रत्यक्ष का लक्षण, ३०६; प्रत्यक्षज्ञान की प्रक्रिया ३०६-३०८; अनुमान, आप्तवचन, ३०८; प्रमाणो का प्रयोजन, ३०८-३०९; दूसरे के मतो का विचार, ३०९; **मुक्ति का विचार**, ३०९—पुरुष और प्रकृति का बन्धन, ३१०; सृष्टि का कार्य, ३१०; सूक्ष्मशरीर, ३११; कैवल्य की प्राप्ति, ३११, विदेह-कैवल्य, जीवन्मुक्ति, ३११-३१२; **आलोचन**, ३१२—ज्ञान, मुक्तपुरुष और प्रकृति, ३१२-१४; साङ्ख्य में ईश्वर, ३१४-१५।

## एकादश परिच्छेद

योग दर्शन ३१६

योग का महत्त्व, ३१६; साङ्ख्य और वेदान्त मे योग का स्थान, ३१७-१८; **योगशास्त्र के आचार्य और ग्रन्थ**—पतञ्जलि, व्यास, ३१८; वाचस्पति मिश्र, विज्ञानभिक्षु, भोज, रामानन्द, सदाशिवेन्द्रसरस्वती, ३१९; **पदार्थविचार**, ३१९—योगशास्त्र का विषय, ३१९; चित्त की भूमियाँ, ३१९-२०; चित् और चित्त में परस्पर आरोप, ३२१; चित्त की वृत्तियाँ, ३२२; वृत्ति के भेद, ३२२; प्रत्यक्ष-प्रमाण, ३२२; विकल्प, निद्रा, स्मृति, ३२३, वृत्तिनिरोध के उपाय, ३२३; समाधि के भेद, ३२३; सम्प्रज्ञात या सबीज समाधि, ३२४;

सम्प्रज्ञात-समाधि के भेद, ३२४; असम्प्रज्ञात या निर्बीज समाधि, ३२५; असम्प्रज्ञात-समाधि के भेद, ३२५; भवप्रत्यय, षाट्कौशिक शरीर, विदेह जीव, ३२५; प्रकृतिलय, ३२६; उपायप्रत्यय, ३२६; विघ्न, ३२७, चित्तविक्षेप के कारण, ३२७, चित्त को प्रसन्न करने के उपाय, ३२७; क्लेश का स्वरूप, ३२७; क्लेश के भेद, ३२७-३२८, **योग के साधन, ३२८**—अष्टाङ्गयोग, ३२८-३२९; सयम, ३२९; **योग की भूमि, ३३०**—योगी के चार भेद—प्रथम-कल्पिक, मधुभूमिक, प्रज्ञाज्योति., अतिक्रान्तभावनीय, ३३०-३१; प्रज्ञा के भेद, ३३१-३२; समाधि के बहिरङ्ग और अन्तरङ्ग, ३३२; **परिणाम, ३३२**—चित्त का स्वरूप, ३३२; परिणाम का स्वरूप, ३३३; निरोध-परिणाम, ३३३; समाधि-परिणाम, एकाग्रता-परिणाम, ३३४; भूतों मे परिणाम, ३३४; धर्म-परिणाम, लक्षण-परिणाम, अवस्थापरिणाम, ३३६; इन्द्रियों मे परिणाम, ३३५; **कैवल्य, ३३६**—योगसाधन मे विघ्न, ३३६, विवेकज्ञान, ३३६; **कर्मविचार, ३३७**—कर्म का महत्त्व, ३३७, कर्म के भेद, ३३७-३८; वासनाओ की नियमित प्रवृत्ति, ३३८; वासना के कारण—हेतु, फल, आश्रय, ३३९; आलम्बन, संस्कार, ३३९-४०; **ईश्वर, ३४०**—ईश्वर का लक्षण, ३४०; केवली से भिन्न ईश्वर, ३४१; मुक्तपुरुष से भिन्न ईश्वर, ३४१; प्रकृतिलीन पुरुष से भिन्न ईश्वर, ३४१; ईश्वर सदा मुक्त और सदा ईश्वर, ३४१-४२; ईश्वर के गुण, ३४२; ईश्वर का प्रतीक, ३४२; ईश्वर के चिन्तन से लाभ, ३४३; मुक्ति का साधन, ३४३; **आलोचन, ३४३**—सांख्य और योग के पुरुष, ३४३-४४।

## द्वादश परिच्छेद

अद्वैत-दर्शन (शांकर-वेदान्त) ३४५

उपक्रम, ३४५-४६; साङ्ख्य का वास्तविक स्वरूप, ३४७; 'वेदान्त' का अर्थ, ३४७, **साहित्य, ३४८**—ब्रह्मसूत्र, ३४८; वेदान्त की आचार्यपरम्परा, ३४९; शङ्कराचार्य और उनका समय, ३४९-५०, शङ्कराचार्य की रचनाएँ, ३५०-५१, शङ्कराचार्य के शिष्यो के ग्रन्थ, ३५१, भास्कराचार्य, सर्वज्ञात्ममुनि, ३५१, वृद्ध वाचस्पति मिश्र, प्रकाशात्मा, अद्वैतानन्द, चित्सुखाचार्य, अमलानन्द, अखण्डानन्द, प्रकाशानन्द, मधुसूदनसरस्वती, ३५२, ब्रह्मसूत्र के भाष्यो की सख्या, ३५३; **तत्त्वविचार, ३५३**—उपक्रम, ३५३-५४, सत्ता का स्वरूप और भेद, ३५४-५५, परिणाम और विवर्त, ३५५;

अध्यास, ३५५; ब्रह्म या आत्मा, ३५५; अज्ञान और माया, ३५६; अविद्या और माया, ३५६-५७; माया की शक्ति, ३५७-५८ सृष्टि का कारण, ३५८, चैतन्य के दो स्वरूप, ३५८; माया एक या अनेक, ३५९; समष्टिरूप अज्ञान—ईश्वर, ३५९; लीला के लिए सृष्टि, ३६०; व्यष्टिरूप अज्ञान—प्राज्ञ, ३६०-६१; आनन्दमयकोष, ३६१; भूतो की सृष्टि, ३६१; ज्ञानेन्द्रियो की उत्पत्ति, ३६२; अन्त.करणों की उत्पत्ति, ३६२; विज्ञान-मयकोष, ३६२; जीव, ३६२; मनोमयकोष, ३६३; कर्मेन्द्रियों की उत्पत्ति, ३६३; प्राणो की उत्पत्ति ३६३; प्राणमयकोष, ३६३; सूक्ष्मशरीर, ३६४, समष्टिरूप सूक्ष्मशरीर—सूत्रात्मा, ३६४, व्यष्टिरूप सूक्ष्मशरीर—तैजस् ३६४; पञ्चीकरण, ३६४-६५; स्थूलशरीर, ३६५; समष्टि-स्थूल-प्रपञ्च–विराट्, ३६६; व्यष्टि-स्थूलप्रपञ्च—विश्व, ३६६; अन्नमयकोष, ३६६; महान् प्रपञ्च, ३६६; अध्यास या आरोप, ३६७; अपवाद, ३६७; 'तत्त्वमसि' का अर्थ, ३६७-६८; अज्ञान का नाश, चित्रवृत्ति का नाश, ३६९; ब्रह्मसाक्षात्कार, ३६९; योगसाधना की आवश्यकता, ३६९; मुक्ति, ३६९; जीव और ब्रह्म का ऐक्य, ३६९-७०; जीवन्मुक्ति, ३७०; **प्रमाण-विचार, ३७०**—प्रमाणो की सख्या, ३७१; प्रत्यक्ष-प्रमाण, ३७१; जड़ और चैतन्य का प्रत्यक्ष, ३७१-७२; प्रत्यक्ष के भेद, ३७२; अद्वैत मे मन इन्द्रिय नही, ३७२; न्याय-वैशेषिक से भेद, ३७३; अनुमान, ३७३; **आलोचन, ३७३**—आनन्द की खोज, ३७३-७४; शङ्कराचार्य और माया, ३७४-७५; अधिकारी होना, ३७५; अद्वैतवाद का सिंहाव-लोकन, ३७५-७८।

## त्रयोदश परिच्छेद

काश्मीरीय शैव-दर्शन (अद्वैत-भूमि) ३७९

नामकरण, ३८०; ब्रह्माद्वैत तथा ईश्वराद्वयवाद मे भेद, ३८०-८१; दो का नित्य सामरस्य ही अद्वैत है, ३८१; **साहित्य, ३८१**—शिवसूत्र, वृत्ति, वार्तिक, विमर्शिनी, प्रत्यभिज्ञाहृदय, तन्त्रालोक, तन्त्रसार, प्रत्यभिज्ञाकारिका, ईश्वरप्रत्यभिज्ञा, आदि ३८१; **तत्त्वविचार, ३८१**—तत्त्व, ३८१; शिवतत्त्व, ३८२; विमर्शशक्तितत्त्व, ३८३ सदाशिवतत्त्व, ३८४; ईश्वरतत्त्व, ३८४; सद्विद्यातत्त्व, ३८४; मायातत्त्व, ३८४, माया के पाँच कञ्चुक, ३८५; पुरुषतत्त्व, ३८५; प्रकृतितत्त्व, ३८५; बुद्धितत्त्व, अहंकारतत्त्व, मनस्तत्त्व,

३८५; पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, ३८५; पाँच कर्मेन्द्रियाँ, ३८६; पाँच तन्मात्राएँ, ३८६; पञ्चभूत, ३८६; व्युत्क्रमसृष्टि, ३८६-८७; जीवन्मुक्ति, ३८७; **आलोचन, ३८८**—ब्रह्म और माया के स्वरूप का विचार, ३८८-९०; **उपसंहार, ३९०-९१।**

भिन्न-भिन्न भूमि में तत्त्वों का क्रमिक विकास का चित्र, ३९२-९३

## चतुर्दश परिच्छेद

वैष्णव-दर्शन (वैष्णव-सम्प्रदाय) ३९४

आगम और निगम, ३९४; भक्ति का महत्त्व, ३९४-९५; भक्तिशास्त्र के आचार्य, ३९५; वैष्णव-सम्प्रदाय के भेद श्रीसम्प्रदाय, हससम्प्रदाय, ब्रह्मसम्प्रदाय, रुद्रसम्प्रदाय, ३९६; वैखानस, श्रीराधावल्लभी, ३९६-९७; गोकुलेश, वृन्दावनी, रामानन्दी, ३९७; हरिव्यासी, निम्बार्क, भागवत, पाचरात्र, वीर वैष्णव, ३९८।

## पञ्चदश परिच्छेद

भेदाभेद-दर्शन (भास्कर-वेदान्त) ३९९

भेदाभेदवाद की परम्परा, ३९९; भास्कर, ३९९; भास्कर का सिद्धान्त, ४००; **तत्त्वविचार, ४००**—ब्रह्मतत्त्व, ४००; ब्रह्म का स्वाभाविक परिणाम, ४०१; परिणाम का कारण, ४०१; चिन्मय जगत्, ४०१; कार्यकारण-भाव, ४०२, जगत् मिथ्या नही है, ४०२; जीव, ४०२; जीव अणु है, ४०३; मुक्ति और उसके भेद, ४०३, जीवन्मुक्ति नही मानते, ४०३; मुक्ति-प्राप्ति की प्रक्रिया, ४०३; कर्म की आवश्यकता, ४०४, निवृत्तिमार्ग की प्रक्रिया, ४०४; योगाभ्यास, ४०४; ध्यान, धारणा एव समाधि का अर्थ, ४०४।

## षोडश परिच्छेद

विशिष्टाद्वैत-दर्शन (रामानुज-वेदान्त) ४०५

श्रीसम्प्रदाय की गुरुपरम्परा, ४०५; नाथमुनि, ४०५; यामुनाचार्य, रामानुजाचार्य, ४०६; लोकाचार्य, वेदान्तदेशिक, श्रीनिवासाचार्य, ४०६; **तत्त्वविचार, ४०७**—चित्तत्त्व, जीवात्मा और उसके भेद, ४०७; बद्धजीव, ४०७-४०९;

मुक्तजीव, ४०९-११; नित्य-जीव, ४११; ज्ञान और आत्मा में भेद, ४११; अचित्तत्त्व, शुद्धसत्त्व, मिश्रसत्त्व, सत्त्वशून्य, ४११-१२; ईश्वरतत्त्व, ४१३; ईश्वर का स्वरूप, ४१३-१५; भगवान् की उपासना, ४१५; अभेदज्ञान मिथ्या है, ४१५; ज्ञानस्वरूपविचार, ४१५-१६; भक्ति तथा प्रपत्ति, ४१६; **प्रमाणनिरूपण,** ४१६—प्रत्यक्षप्रमाण, ४१७; प्रत्यक्ष के भेद, ४१७; भ्रम भी यथार्थज्ञान है, ४१७; चैतन्य के भेद, ४१८; अनुमान-प्रमाण, ४१८; अनुमान के अवयव, ४१८; शब्दप्रमाण, ४१८-१९; मिश्रसत्त्व, ४१९; सृष्टि-प्रक्रिया, ४१९।

## सप्तदश परिच्छेद

द्वैताद्वैत-दर्शन (निम्बार्क-वेदान्त) ४२०

परिचय, ४२०; **साहित्य,** ४२०—वेदान्तपारिजातसौरभ, सिद्धान्तरत्न, दशश्लोकी, श्रीकृष्णस्तव, वेदान्तकौस्तुभ, वेदान्तकौस्तुभप्रभा, पांचजन्य, तत्त्व-प्रकाशिका, सकलाचार्यमतसंग्रह आदि, ४२०; **तत्त्वनिरूपण,** ४२१—जीवात्मा-जीव का स्वरूप, ४२१; जीव के भेद, ४२१-२२; मुक्त-जीव का भोग, ४२२; जड़तत्त्व या प्रकृति और उसके भेद, ४२२-२३; ईश्वरतत्त्व, ४२३; ईश्वर के गुण, ४२३-२४; जगत् परमात्मा का परिणाम है, ४२४; जगत् ब्रह्मस्वरूप है, ४२४, सृष्टि-प्रक्रिया, ४२४; प्राण, ४२४; रामानुज और निम्बार्कमत में भेद, ४२५।

## अष्टादश परिच्छेद

द्वैत-दर्शन (माध्व-वेदान्त) ४२६

परिचय, ४२६; **तत्त्वविचार,** ४२६—**पदार्थनिरूपण,** ४२६—द्रव्यनिरूपण—द्रव्य का लक्षण, द्रव्य के भेद, ४२७; परमात्मा, ४२७-२९; लक्ष्मी, लक्ष्मी की मूर्तियाँ, ४२९-३०; जीव और उसके भेद, ४३०-३१; अव्याकृत आकाश, ४३१-३२; प्रकृति, ४३२, गुणत्रय, ४३२; महत्तत्त्व, अहंकारतत्त्व, बुद्धि-तत्त्व, ४३३; मनस्तत्त्व, इन्द्रियतत्त्व, ४३४, तन्मात्रातत्त्व, भूततत्त्व, ब्रह्माण्डतत्त्व, ४३५, अविद्यातत्त्व, ४३६; वर्णतत्त्व, अन्धकारतत्त्व, ४३७; वासनातत्त्व, स्वप्नविचार, ४३८; कालतत्त्व, प्रतिबिंबतत्त्व, ४३९; गुण-निरूपण, ४४०; कर्मनिरूपण, ४४०; सामान्य निरूपण, ४४१; विशेष—

निरूपण, ४४२; विशिष्टनिरूपण, ४४२; अंशीनिरूपण, ४४२, शक्तिनिरूपण, ४४२; सादृश्यनिरूपण, ४४३; अभावनिरूपण, ४४३; कारणविचार, ४४४; ज्ञानविचार, ४४४; सृष्टिप्रक्रिया, ४४५; दश अवतार, ४४६; प्रलय, ४४६-४७; ज्ञान का विचार, ४४७-४८; दृष्टिभेद, ४४९; मोक्षविचार, ४४९; मोक्ष के भेद, ४४९; कर्मक्षय, ४४९; उत्क्रान्तिलय-अर्चिरादिमार्ग, ४५०; भोगमोक्ष, ४५०।

## एकोनविंश परिच्छेद

शुद्धाद्वैत-दर्शन (वल्लभ-वेदान्त) ४५१

उपक्रम, ४५१; ब्रह्म ही एकमात्र प्रमेय, ४५१; माया, ४५२; भगवान् की शक्तियाँ, ४५२; जीव, ४५२-५३; सृष्टिप्रक्रिया, ४५३; सृष्टि के भेद, ४५३-५४; **प्रमेयनिरूपण, ४५४**—प्रमेय के भेद, ४५४; स्वरूपकोटि, ४५४; अक्षर, काल, कर्म, स्वभाव, ४५४-५५; कारणकोटि के तत्त्व, ४५६; सत्त्व, रजस्, तमस्, ४५६-५७; पुरुष, ४५७-५८; प्रकृति, ४५८-५९; प्रकृति के भेद, ४५९; महत्, अहकार, तन्मात्रा, ४६०-६१; शब्द, ४६१-६२; शब्द की नित्यता, स्फोटविचार, ४६२; शब्द की उत्पत्ति, ४६३; स्पर्श, ४६३-६४; रूप, ४६४; रस, ४६४-६५, गन्ध, ४६५; भूत—आकाश, वायु, तेजस्, ४६५-४६७; जल, पृथ्वी, ४६७; इन्द्रिय, ४६७-६८; मन, ४६८; मन के गुण, ४६८; **ज्ञान**—ज्ञान का स्वरूप और भेद, ४६८-७१; **करण, ४७१; प्रमाण, ४७१; आलोचन, ४७१-७२।**

शब्दानुक्रमणिका ४७३

'वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्'

## प्रथम परिच्छेद

# भारतीय दर्शन का स्वरूप

**दार्शनिक विचार के लिए उपयुक्त देश**

भारतवर्ष की भौगोलिक परिस्थिति, इसका नातिशीतोष्ण जलवायु, घने छायादार जगलो का आधिक्य, अनेक प्रकार का प्राकृतिक सौन्दर्य, यहाँ की नदीमातृक और देवमातृक उपजाऊ भूमि, कद-मूल एव फल-फूलों तथा सुस्वादु खाद्य पदार्थो का स्वल्प ही परिश्रम से पर्याप्त मात्रा मे मिल जाना, आदि भारतवर्ष की विशेष परिस्थिति ने यहाँ के रहने वालो को अनादि काल से शान्त और गभीर बना रखा है। इन्ही कारणो से ये लोग अपनी समस्त मानसिक शक्तियो को जीवन तथा विश्व की गहन और उलझी हुई समस्याओ को, मृत्यु के रहस्य को, मरने के बाद जीवात्मा की बातों को, दैवी शक्ति को तथा आध्यात्मिक तत्त्वों को समझने और अज्ञानियो को समझाने मे लगा सके। यही कारण हो सकते है जिनसे भारतीयो का प्रत्येक कार्य अलौकिक तथा आध्यात्मिक भावो से परिपूर्ण है। मनुष्य के जीवन के नियमानुकूल कार्य तथा दर्शन-शास्त्रो मे सिद्धान्त-रूप मे कहे गये आधिभौतिक, आधिदैविक तथा आध्यात्मिक तत्त्व परस्पर इस प्रकार ओत-प्रोत है कि एक दूसरे से कभी भी पृथक् नही हो सकते। इन दोनो मे अविनाभाव सम्वन्ध है। जीवन का सादापन, उच्च विचार मे प्रेम, अन्त करण की प्रशान्त भावना, सत्यप्रियता, ससार को पारमार्थिक दृष्टि से मिथ्या समझना, दैवी शक्ति में श्रद्धा, भक्ति और आत्मसमर्पण, जीवन की उलझनो को सुधारने मे तत्परता, परम सुख तथा आनन्द की प्राप्ति के लिए पूर्ण उत्सुकता और अदम्य उत्साह, आदि गुण साधारण रूप से प्रत्येक भारतीय के विभिन्न कार्यो मे प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष रूप से पाये जाते है। जीवन की झझटो से वच कर सत्य और असत्य, श्रेयस् और प्रेयस्, नि श्रेयस् और अभ्युदय, प्रिय और अप्रिय, चेतन और जड, सुख और दु ख, आदि तत्त्वों

के रहस्य को समझने के लिए सृष्टि के आरम्भ से ही भारतीय अपने जीवन की समस्त शक्तियो को लगाते चले आ रहे है। इसके लिए वेद से लेकर आज तक के सभी साहित्य साक्षी है। इसलिए भारतवर्ष की पुण्य भूमि में अनादि काल से ही आध्यात्मिक चिन्तन की, दर्शन की, विचार-धारा वहती चली आ रही है, यह कहना अनुपयुक्त न होगा।

**दार्शनिक वातावरण का प्रभाव**

यद्यपि उपर्युक्त आध्यात्मिक परिस्थिति का प्रभाव समस्त भारतवर्ष पर अवश्य पड़ता था तथापि इससे सभी मनुष्य एक-सा लाभ नही उठा सके होगे। कारण यह है कि किसी वस्तु को ग्रहण करने के लिए ग्राहक में उसके उपयुक्त योग्यता की भी आवश्यकता होती है। सूर्य की किरण का प्रभाव यद्यपि मणि तथा मिट्टी के ढेले के ऊपर एक-सा ही पडता है, किन्तु इसका प्रतिफल भिन्न-भिन्न होता है। सूर्य के प्रतिबिम्ब को ग्रहण कर किसी प्रदेश को प्रकाशित करने के लिए ग्राहक मे भी तेजस् की मात्रा अपेक्षित होती है। मणि मे तेजस् की मात्रा है, किन्तु मिट्टी के ढेले मे नही। इसी कारण इस जगत् में रहते हुए भी अन्त करण की शुद्धि के तारतम्य के अनुसार जीवन के प्रधान लक्ष्य की ओर मनुष्य अग्रसर होता है। इसी तारतम्य के कारण एक सुखी है तो दूसरा दु.खी है, एक धनी है तो दूसरा दरिद्र है, एक ज्ञानी है तो दूसरा अज्ञानी है। देश और काल से परिच्छन्न इस जगत् मे 'आकस्मिकवाद' का किसी भी अवस्था मे वस्तुत. कोई स्थान नही है। प्रत्येक घटना के लिए कोई न कोई कारण, प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप मे, वर्तमान रहता ही है। यद्यपि सभी घटनाओं के कारणो को सभी नही ढूंढ निकाल सकते, किन्तु फिर भी 'उच्छृङ्खलवाद' का अवलम्बन न कर ज्ञानियो द्वारा प्रदर्शित मार्ग पर ही चलने से कल्याण है। उच्छृङ्खलता के कारण सन्मार्ग पर भी लोग फिसल जाते है और जीवन के लक्ष्य से दूर हो जाते है। जीवन के अनुभवो मे तारतम्य को देखकर ससार के अनादित्व मे तथा 'कर्मवाद' के रहस्य मे हमे विश्वास करना पड़ता है। यह केवल विश्वास ही नही है, यह तो वास्तव में जीवन की एक अनुभूति है। 'कर्मवाद' के सभी रहस्यो को तो बड़े-बड़े ऋषियो ने भी साक्षात् न किया होगा। सचमुच मे कर्म की गति वहुत ही गहन है, फिर भी 'कर्मवाद' के सिद्धान्तो को सभी को स्वीकार करना ही पड़ता है।

इस ससार मे आये हुए सभी मनुष्यो की प्रवृत्ति वहिर्मुखी है, और यही उचित भी है, क्योकि सासारिक सुख-दु ख के भोग के लिए ही तो जीव इस ससार मे आता

है और इस भोग के लिए बहिर्मुखी प्रवृत्ति की आवश्यकता है। परन्तु सभी प्रकार के भोगो का अनुभव करता हुआ जीव भी अपने जीवन के चरम लक्ष्य की खोज करने मे व्यग्र रहता है। ज्ञान के क्रमिक विकास के साथ-साथ परम सुख को पाने के लिए, आनन्द की प्राप्ति के लिए, विविध प्रकार के दु:खों से छुटकारा पाने के लिए, जीव सदैव चेष्टा करता रहता है। अतएव उस परमानन्द की प्राप्ति के लिए, अपने स्वरूप को, अपने अन्त:करण की वृत्तियों को एव इस व्यावहारिक जगत् के सूक्ष्म पदार्थों को समझने के लिए जिज्ञासु को सब से प्रथम आन्तरिक दृष्टि करना भी नितान्त आवश्यक है। अतएव अपनी शरीर-यात्रा के लिए अत्यन्त आवश्यक क्रियाओं के अतिरिक्त अन्य सभी बाह्य क्रियाओं से अपने मन को हटा कर उसे साक्षात् या परम्परा या जीवन के परम लक्ष्य के चिन्तन मे लगाना चाहिए। जीवन के चरम लक्ष्य को तथा दर्शन-शास्त्र के तत्त्वों को अच्छी तरह समझने के लिए परिशुद्ध अन्त:करण की आवश्यकता होती है। अतएव हमें बहिर्मुखी भावनाओं से अपने मन को हटा कर, आधुनिक जगत् के वातावरण से पृथक् होकर, केवल तत्त्वजिज्ञासु के रूप मे भारतीय दर्शन की विचारधाराओं के क्रमिक विकास तथा ज्ञान और विज्ञान के यथार्थ स्वरूप का साक्षात् अनुभव करने के लिए तत्त्व-ज्ञान के मार्ग का पथिक बनना चाहिए।

**जीव की बहिर्मुखी प्रवृत्ति**

**अन्तर्मुखी प्रवृत्ति की आवश्यकता**

## दर्शन की परिभाषा

'दर्शन' शब्द से हमें क्या समझना चाहिए, इसका विचार यहाँ आवश्यक है। 'दर्शन' शब्द 'दृश्' (देखना) धातु से करण अर्थ मे 'ल्युट्' प्रत्यय लगा कर बना है। इसका अर्थ है 'जिस के द्वारा देखा जाय'। यहाँ इतना और भी विचार करना उचित है कि 'देखा जाय' इस पद का साक्षात् अर्थ 'ज्ञान प्राप्त किया जाय' भी हो सकता है, या नही। ज्ञान प्राप्त करने के लिए अनेक उपाय है, किन्तु सब से निश्चित, अर्थात् विश्वसनीय उपाय है, 'प्रत्यक्ष' (आँख से देखना)। प्रत्यक्ष के भी इन्द्रियो के भेद से पाँच भेद है, जिनमें चक्षुरूप इन्द्रिय के द्वारा जो ज्ञान प्राप्त होता है वही ज्ञान सब से बढ कर प्रामाणिक होता है। इसलिए जहाँ ज्ञान की प्रामाणिकता और दृढता के सम्बन्ध मे विशेष जोर देना है वहाँ 'दर्शन' शब्द का ही प्रयोग उचित है और 'जिसके द्वारा देखा जाय'

**दर्शन शब्द का अर्थ**

अर्थात् जो आँख से देखा जाय, यही उसका साक्षात् अर्थ करना उचित है। देखना चक्षु के ही द्वारा हो सकता है, अन्य इन्द्रियो से नही।

कुछ लोगो का कहना है कि प्राकृतिक या बौद्धिक या आध्यात्मिक जगत् के बहुत से तत्त्व अत्यन्त सूक्ष्म है। उन्हे चक्षु के द्वारा देखना असभव है। इसलिए 'दर्शन' शब्द का 'ज्ञान प्राप्त किया जाय' यही अर्थ करना उचित है। प्रतिवादी का कहना कुछ अश मे तो सत्य है। परन्तु यह स्मरण रखना चाहिए कि स्थूल और सूक्ष्म दोनो प्रकार के पदार्थ दर्शन-शास्त्र के विषय है और परम तत्त्व की प्राप्ति के लिए दोनों का साक्षात्कार आवश्यक है। इसलिए चार्वाक, न्याय, वैशेषिक आदि स्थूल दृष्टि वाले दर्शनो मे स्थूल पदार्थों के तथा सांख्य, योग वेदान्त आदि सूक्ष्म दृष्टि वाले दर्शनो मे सूक्ष्म पदार्थो के देखने के लिए उपाय कहे गये है। किन्तु यहाँ यह कह देना उचित होगा कि सूक्ष्म पदार्थो के देखने के लिए प्रत्येक मनुष्य में एक विशेष चक्षु होता है, जिसे साधारणतया 'प्रज्ञाचक्षु', 'ज्ञानचक्षु', आदि लोग कहते है। गीता मे भी विश्वरूप को देखने के लिए भगवान् ने अर्जुन को 'दिव्यचक्षु' ही दिया था। बहुत ही तपस्या करने पर, या भगवान् के अनुग्रह से, इस का उन्मीलन होता है और जब एक बार यह चक्षु खुल जाता है तो फिर उस व्यक्ति को इस चक्षु के द्वारा सभी सूक्ष्म पदार्थ हथेली पर आँवले की तरह प्रत्यक्ष देख पड़ते है। 'दर्शन' के लिए हमें दोनो प्रकार के चक्षुओ की अपेक्षा होती है। स्थूल तत्त्वो को स्थूल नेत्र से तथा सूक्ष्म तत्त्वो को सूक्ष्म नेत्र से हम देखते है। यही कारण है कि उपनिषदो ने 'दृश्' धातु का ही प्रयोग किया है, और यही भाव 'भारतीय दर्शन' के 'दर्शन' शब्द मे भी है। बिना चाक्षुष प्रत्यक्ष के किसी भी तत्त्व का ज्ञान निश्चित रूप से नही हो सकता है।

## दर्शन का प्रधान लक्ष्य

अब मन मे जिज्ञासा होती है कि 'देखा जाय', तो 'क्या देखा जाय'? उपर्युक्त प्रश्न के समाधान करने के पूर्व हमे यह विचार करना उचित है कि किसी वस्तु को देखने के लिए पहले जिज्ञासा ही क्यो उत्पन्न होती है? बिना किसी कारण के कोई भी क्रिया नही हो सकती। अत वह कौन-सा कारण है जो मनुष्य को किसी वस्तु को देखने के लिए प्रेरित करता है? यह पहले कहा गया है कि जीव सुख और दुःख के भोग करने के लिए इस ससार में आता है। दुःख से सर्वथा पृथक्

जीवन दुःखमय है

न होने के कारण वस्तुतः शुद्ध सुख इस संसार में नहीं है। अतः यह संसार केवल दुःखमय है और जितने जीव यहाँ आते है, सभी किसी न किसी प्रकार के दुःख से आजीवन चिन्तित रहते है। इस ससार में दुःख से छुटकारा किसी भी जीव को नही है। इसी के साथ-साथ यह भी सत्य है कि दुःख किसी को प्रिय नही है एवं सभी सदैव एकमात्र दुःख से छुटकारा पाने के लिए ही प्रयत्न करते रहते हैं और जब तक दुःख से सर्वथा छुटकारा नही मिल जाता, तब तक जीव का प्रयत्न चलता ही रहता है, चाहे इसके लिए जीव को अनेक बार जन्म लेना पड़े। इसी के साथ-साथ

**जीवन का चरम लक्ष्य**

यह भी निश्चित है कि जिस क्षण जीव को दुःख से सर्वथा एवं सदा के लिए छुटकारा मिल जायगा, उसी क्षण जीव की समस्त क्रियाएँ स्थगित हो जायँगी तथा वह जीव सदा के लिए जन्म और मरण से मुक्त हो जायगा। यही जीव का चरम लक्ष्य है, यही दर्शन-शास्त्र का परम तत्त्व है, जिसके स्वरूप के प्रतिपादन के लिए एवं जिस पद की साक्षात् अनुभूति के लिए भारतीय दर्शनों का प्रतिपादन किया गया है।

उपर्युक्त बातो से यह स्पष्ट है कि हमारे 'जीवन' का तथा 'भारतीय-दर्शन' का परस्पर सम्बन्ध अत्यन्त घनिष्ठ है। ये दोनों ही एक ही लक्ष्य को सामने रख

**जीवन और दर्शन का सम्बन्ध**

कर एक ही मार्ग पर साथ-साथ चलने वाले दो पथिक हैं। इन दोनो की सत्ता एक ही कारण पर निर्भर है। उस चरम तत्त्व का सैद्धान्तिक रूप हमे दर्शन-शास्त्रों मे मिलता है, किन्तु व्यावहारिक रूप तो अपने जीवन मे ही मिलता है और ये दोनों ही रूप मिल कर हमे उस परम तत्त्व के पूर्ण रूप का अनुभव कराते है। दुःख का आत्यन्तिक नाश या जन्म और मरण से सदा के लिए मुक्त होना ही तो सभी का चरम लक्ष्य है। अतएव जितने कार्य, छोटे से छोटे और बड़े से बड़े, हम करते हैं, वे सब इसी एकमात्र लक्ष्य की प्राप्ति के लिए ही करते हैं। इसी प्रकार हमारे दर्शनों में जितनी बाते कही गयी है वे सब एकमात्र इसी चरम लक्ष्य की प्राप्ति के साधन हैं। इनके द्वारा ही हमें उस परम पद का साक्षात्कार होता है। इसी लिए इन को हम 'दर्शन' या 'दर्शन-शास्त्र' कहते हैं।

उपर्युक्त कथन को उदाहरण के द्वारा समझाना अनुपयुक्त न होगा। जब से जीव अपने पूर्व-जन्म के कर्मों के अनुसार सुख-दुःख का भोग इस संसार में आरभ करता है, अर्थात् माता के गर्भ मे प्रवेश करता है, उसी समय से उस जीव का एक-

मात्र ध्येय है सुख-प्राप्ति और दु ख-निवृत्ति। गर्भ मे प्रवेश करते ही जिन वस्तुओ को वह जीव नही पसन्द करता, उन्हे यदि माता खाती है, तो उससे वह जीव व्याकुल हो जाता है और माता को भी कष्ट देता है। वाह्य-जगत् के मेघ के अत्यन्त कठोर गर्जन को सुनकर गर्भ मे रहने वाला जीव चौंक पडता है और बहुत कष्ट का अनुभव करता है। गर्भ से वाहर होते ही वाय की अगुलियो का कठोर स्पर्श, सूर्य का तीक्ष्ण प्रकाश, वायु का प्रवल वेग, आदि के सम्पर्क मे इस जन्म मे प्रथम बार आने के कारण तथा भूख-प्यास से उसका कोमल शरीर दु ख पाता है और रो-रो कर वह जीव उन दु ख को प्रकट करता है। इनका प्रतीकार होने पर उसे सुख मिलता है और वह शान्त हो जाता है। जीवन-यात्रा मे अग्रसर होने के साथ-साथ उस जीव की आकाक्षाएँ भी बढने लगती है, अर्थात् जिन वातो से कुछ ही दिन पूर्व उसे आनन्द मिलता था, उनसे अव उसे आनन्द नही मिलता और उनसे अधिक आनन्द देने वाले पदार्थो को पाने के लिए उसकी इच्छा होने लगती है और उन्ही के लिए वह तव चेष्टा करता है। जव तक वे पदार्थ उसे नही मिलते, तव तक उसे चैन नही पडता। उस जीव को अब केवल लेटे रहने से आनन्द नही मिलता, अव वह खिसक कर अपने हाथ-पैर को चला कर आनन्द पाना चाहता है। क्रमश. आकाश के चन्द्र को देख कर या सुन्दर मिट्टी के खिलौने से उसे अव आनन्द नही मिलता है, वह तो किसी चिरस्थायी आनन्द देने वाले पदार्थ की खोज मे व्यग्र रहता है। अपनी प्रत्येक साधारण से साधारण क्रिया मे वह आनन्द ढूँढता रहता है, जिसमे उन वस्तुओ को न पाने के कारण जो उसके मन मे दु ख है, उसका नाश हो। साथ ही साथ वह जीव भिन्न-भिन्न आनन्दो मे तारतम्य का अनुभव करता रहता है। जिस क्रिया मे जीवन को थोडा-सा अधिक आनन्द मिलता है या मिलने की आशा होती है, उसी को पाने के लिए वह जीव चेष्टा करता रहता है। इस प्रकार जीवमात्र किसी न किसी दु ख मे पीडित होकर, उससे छुटकारा पाने के लिए और आनन्द को प्राप्त करने के लिए सदैव चिन्तित रहता है और जव तक दु ख से सब दिन के लिए छुटकारा नही पाता तथा परमानन्द की प्राप्ति उसे नही होती तव तक वह इस भवचक्र मे घूमता ही रहता है और जन्म-मरण के पाश से छुटकारा नही पाता।

यही वाते दर्शन-शास्त्र के सम्बन्ध मे भी कही जा सकती है। दर्शन-शास्त्र के अनुसार प्रत्येक दर्शन मे कहे गये तत्त्वो के ज्ञान को प्राप्त करने मे भी जीव उसी परम आनन्द को ढूंढता रहता है। जिस प्रकार कोरक से क्रमश फूल का विकास होता

है, उसी प्रकार मूढ़ अवस्था से क्रमशः ज्ञान का भी विकास होता है। खान में छिपे हुए रत्न का कुछ भी मूल्य नही होता, किन्तु शाण पर चढ़ाकर उसके स्वरूप को क्रमशः विकसित करने से वही रत्न अमूल्य हो जाता है। ज्ञान की मूढ़ावस्था से आरम्भ कर, जिसका विवेचन करने वाले 'चार्वाक' कहलाते हैं, क्रमशः उस परपरा की अनेक सीढियों को पार करने के पश्चात् वही ज्ञान पूर्ण विकसित होकर परब्रह्म परमात्मा के स्वरूप को प्राप्त कर **'एकमेवाद्वितीयं नेह नानाऽस्ति किञ्चन', 'वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्'**, आदि उपनिषद् के वाक्यो मे कहा गया अद्वितीय तत्त्व हो जाता है, जिसका शंकराचार्य ने तथा काश्मीरीय शैव-दर्शन ने प्रतिपादन किया है। इस अद्वितीय तत्त्व अर्थात् ब्रह्म का साक्षात्कार करने पर वह जीव अपने वास्तविक स्वरूप को प्राप्त करता है। यही है जीवात्मा तथा परमात्मा का अभेद। किसी घर की चारो दिवालो के गिर जाने से जिस प्रकार घर के अन्दर घिरा हुआ आकाश घर के बाहर के आकाश के साथ एक हो जाता है, उसी प्रकार जीवात्मा के अविद्यारूपी आवरण के दूर होने पर जीवात्मा परमात्मा के साथ एक हो जाता है और 'पूर्ण', या 'अखण्ड' कहा जाता है, और तब इन दोनों मे जो अविद्या के कारण भेद रहता है उसका नाश हो जाता है। इस अखण्ड एव पूर्ण स्वरूप का नाश नही होता। इस अवस्था को प्राप्त करने के पश्चात् जीव का कभी अध पतन नही होता। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि जीवन तथा दर्शन दोनों का मुख्य उद्देश्य एक ही है और वह है 'परमानन्द' या उसकी प्राप्ति। इसे ही चरम दु.ख-निवृत्ति या 'मोक्ष' कहते हैं। इसी को परमात्मा, परब्रह्म, आत्मा या ब्रह्म कहते है। यही है 'देखने का विषय'। अतएव श्रुति मे कहा गया है—**'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः।'**

## परम तत्त्व को देखने का उपाय

**दुःखनाश के साधन**

इसलिए संसार के लौकिक तथा वैदिक साधनो से दु.ख की चरम निवृत्ति को न पाकर दु.ख के नाश के अन्य साधनों को ढूँढता हुआ जिज्ञासु जब किसी ज्ञानी से पूछता है कि वह कौन-सी वस्तु है जिसके देखने से, अर्थात् पाने से सब दिन के लिए दु.ख से छुटकारा मिल जाता है ? तो उसके उत्तर मे ज्ञानी कहता है—'अरे ! आत्मा को देखो', और उसके देखने का उपाय है 'श्रवण', 'मनन' तथा 'निदिध्यासन'। तत्त्वज्ञानी से, या श्रुतियो के द्वारा, आत्मा के सम्बन्ध मे सभी बाते अनेक बार सुननी चाहिए। पूर्व-जन्म या इस जन्म की साधना के कारण जिस किसी का अन्त करण भाग्यवश परिशुद्ध हो गया

